(आनन्दवनग्रन्थमालायाः षट्त्रिंशं कुसुमम्)

# अद्वैतपरिशुद्धिः

(शतदूषणीपरिहारः)

महामण्डलेश्वर स्वामी

श्री काशिकानन्दगिरिजी महाराज

(आनन्दवनग्रन्थमालायाः षट्त्रिंशं कुसुमम्)

# अद्वैतपरिशुद्धिः

(शतदूषणीपरिहारः)

महामण्डलेश्वर स्वामी
श्री काशिकानन्दगिरिजी महाराज

# शुभाशंसा

वैदिक सनातन धर्म ने सृष्टि के प्रारम्भ से ही बुद्धि को प्रधानता दी । वेद में प्रवेश द्वार गायत्री मंत्र है जिसमें बुद्धि को प्रेरित करने की ही प्रार्थना है । अतः हमने धर्म में विचार को प्रधानता दी । अत एव दर्शन व धर्म हमारी परम्परा में अलग नहीं किये गये । आपसी विचार के द्वारा ही सभी गुत्थियों को सुलझाने का प्रयत्न किया गया । सेमेटिक धर्मों की तरह बल प्रयोग कभी नहीं किया गया चाहे अर्थ बल हो चाहे असिबल । श्वेताश्वतर शाखा के 'ब्रह्मवादिनो वदन्ति' से जनक सभा में याज्ञवल्क्य शास्त्रार्थ तक में यही परम्परा रही । पौराणिक युग में भी 'वादे वादे जायते तत्त्वबोधः' रहा तो आचार्य शंकर ने भी इसी प्रकार पुनः सनातन धर्म के प्रवाह को प्रशस्त किया । इसी परम्परा में हमारे परम प्रिय द्वादशदर्शन केसरी पदवाक्य प्रमाणपारावारीण महामण्डलेश्वर स्वामी काशिकानन्दगिरिजी का यह अत्यन्त वैदुष्यपूर्ण ग्रन्थ है । कुछ वर्षों से उडुपी के मध्वाचार्य के साथ भी इनका लिपिबद्ध शास्त्रार्थ चल रहा है । इनका समुचित उत्तर देकर भी सौजन्य देखकर वे काफी प्रभावित हुये हैं । इस ग्रन्थ में रामानुजाचार्य के विशिष्टाद्वैत का विशेष करके वेदान्तदेशिक उभयवेदान्ताचार्य का प्रत्युत्तर उपस्थापित किया है, परन्तु केवल खण्डन करने के रूप में नहीं वरन् अद्वैतसिद्धान्त के प्रतिपादन रूप में । प्रायः अन्य सम्प्रदाय के लोग जब अद्वैत के खण्डन का ग्रन्थ लिखते हैं तो अपने सिद्धान्त को उपस्थापित नहीं करते । न्यायामृत या तरङ्गिणी पढ़कर माध्व साधना से सिद्धि प्राप्त करने की आशा व्यर्थ है । इसी प्रकार वेदान्तदेशिकाचार्य के शतदूषणी का स्वाध्याय किसी को सम्पूर्ण रामानुज की साधना का परिचय नहीं करा सकता । परन्तु चित्सुखाचार्य या आचार्य श्री मधुसूदनसरस्वती अथवा

श्री लघुचन्द्रिकाचार्य के ग्रन्थ समग्र वेदान्त साधना को स्फुट करते हुए ही द्वैत निराकरण में प्रवृत्त हैं । ब्रह्मविद्वरिष्ठ स्वामी काशिकानन्दगिरिजी भी इसी शैली को प्रस्तुत ग्रन्थ में अपना कर द्वैत व अद्वैत दोनों के मानने वालों को उपकृत करते हैं । वैसे उन्होंने इतः पूर्व भी अनेक ग्रन्थों के द्वारा यह कार्य किया है । फिर भी यह ग्रन्थ अनेक पूर्व अनुद्धारित विषयों को प्रकाशित करता है । सूत्रस्वारस्य विचार में एक के ज्ञान से दूसरे का अज्ञान नहीं हटता । सीप के ज्ञान से सीप में दिखी चांदी ही हटेगी, रस्सी में दिखा सांप नहीं । फिर ब्रह्म के ज्ञान से जीव में दिखा दुःख कैसे हटेगा । यह तभी संभव है कि ब्रह्म ही अज्ञान से जीव हुआ हो । इस प्रकार भगवान् बादरायण ने ब्रह्मजिज्ञासा की प्रतिज्ञा करते हुये प्रथम सूत्र में ही जीव ब्रह्मैक्य को बता दिया है । धर्मजिज्ञासा में तो धर्म साध्य है, सिद्ध नहीं । कोई भी संसार में ब्रह्म को साध्य नहीं मानता । इसी प्रकार चतुःसूत्री के द्वारा विद्वद्धौरेय स्वामीजी ने समग्र स्वारस्य समुपस्थित कर दिया है ।

महामण्डलेश्वर जी ने शिखायज्ञोपवीतधारी ब्रह्मचारियों का भी परमहंस होना माना है । (पृ.४०५) स्वामी आनन्दगिरि ने परोक्षज्ञान से भी कर्मनिवृत्ति बताई है । अतः कर्माग्रह तो मुमुक्ष में भी संभव नहीं है । ज्ञानी भी क्वचन जनों के दुःख से करुणार्द्र होकर कर्म करते हुये प्रतीत होते हैं, यह बात दूसरी है । पर कर्माग्रह की तो गन्ध भी उनमें नहीं होती । पापपुण्य के अश्लेष से क्या चोरी करके परोपकार ज्ञानी कर सकेगा इत्यादि कुतर्क के उत्तर में शिष्टाचार से प्रभावित हो चोरी की प्रवृत्ति से अनेक लोगों का सत्यानाश करना क्या परोपकार हो सकता है आदि युक्तियाँ हृदयस्पर्शी हैं । इसी प्रकार शूद्र को भी श्रुत्यर्थ ब्राह्मण को आगे करके सुनाया जाय यह भी अद्भुत कल्पना है । (पृ. ३९५) अपशूद्र का अर्थ असच्छूद्र भी विद्वान् लेखक को ग्राह्य है । पुराणश्रवण का अर्थ तात्पर्य बोधरहित सुनना करने वालों का भी विचार कर शास्त्रीय उदारदृष्टि को महामनीषी ने स्फुट किया है । अपशूद्राधिकरण

की संगति ही अन्य द्वैतपक्ष में नहीं बैठती । सत् का छान्दोग्य में नारायण अर्थ करना कितना सन्दर्भ विरुद्ध है (पृ. ३८६) यह प्रतिपादन ऊहापोह से किया है । इसी प्रकार द्रष्टव्य श्रुति से ब्रह्म को दृश्य सिद्ध करने वालों का भी करारा खण्डन किया गया है । इसी प्रकार ब्रह्म दर्शन से रोग आदि निवृत्त होने चाहिये का भी मुँह तोड़ जवाब दिया है । ब्रह्मनिष्ठों में विवाद आदि का भी प्रायशः मूर्खों पर करुणा व क्वचित् रागाभास का प्रतिपादन कर सुन्दर समाधान किया गया है । प्रतीति समान होने पर भी कहीं कुतूहल शेष रहता है तो भी पारमार्थिक निश्चय नहीं हटता आदि भी विशिष्ट विचार अनुसन्धेय है । अन्धकार भाव रूप होने से प्रकाश के साथ रह सकता है । अतः शनैःशनैः सूर्य के मध्याह्न तेज की स्थिति जैसे धीरे-धीरे होती है वैसी ही श्रवणादि के अभ्यास से ज्ञान सुस्पष्टतर होता है । इस विषय में लेशाविद्या का स्वरूप संभवतः किसी भावी ग्रन्थ में लेखक को स्पष्ट करना इष्ट होगा । भोग से जो नष्ट हो वह मिथ्या न होगा आदि कहने वाले कुतर्की निरुत्तर कर दिये गये हैं । (पृ. ३३) विविदिषा वाक्य में मनीषी स्वामीजी को भामती व विवरण पक्ष में एक में अधिक संगति लगी है । यद्यपि दोनों पक्षों में ज्ञान के लिये विविदिषा के बाद कर्म का त्याग ही स्वीकृत है, तथापि विविदिषा के बाद कर्म का त्याग ही स्वीकृत है, तथापि विविदिषा के बाद श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ गुरु से श्रवण आदि सिद्ध होने तक वे कर्म मदद करते हैं व लेखक द्वारा उद्धृत राजा को काशी पहुँचने के पूर्व ही नहीं मरने देते यह भेद तो रहता ही है । दोनों ही पक्षों में गुरु आदि की प्राप्ति को कर्मजन्य अदृष्ट की सहायता तो अपेक्षित रहेगी ही, फिर विविदिषा कर्मजन्य ही मानने में लाघव संभव है ।

रामानुजाचार्य ने वैराग्य को अधिकारी के लिये आवश्यक माना है । बिना विवेक के जो दुःखप्रयुक्त मात्र वैराग्य होता है वह तो दुःखनिवृत्ति होने पर निवृत्त होने से मोक्ष पर्यन्त रह नहीं सकेगा । अत एव मोक्ष के उपयोगी नहीं होगा । मोक्ष के उपयोगी वैराग्य विवेकजन्य ही होगा तब

श्रीरामानुजाचार्य के अनुयायियों का विवेक को अधिकारवर्ग में लेना आक्षेप के योग्य नहीं रह जाता है । इसी प्रकार मन की शान्ति के अभ्यास से होने वाले सुख का जिसने अनुभव नहीं किया उसे परम शान्तस्थिति रूप मोक्ष की इच्छा कैसे हो सकेगी । अतः मुमुक्षा के पहले शमादि को भी स्वीकारना ही पड़ता है । इस पर (पृ. ५३) अच्छा प्रकाश डाला गया है । इसी प्रकार कथाधिकारविचार में श्रीहर्ष सम्मत पक्ष सरलता से उपस्थित करना विद्वान लेखक जैसों का ही कार्य हो सकता है । अन्ततः फरक भी बता दिया कि तीनों कालों में बाध की अयोग्यता का अभाव अद्वैती अधिक मानता है बाकी तो व्यवहार समान ही है । इसी प्रकार सन्मात्रग्राहिप्रत्यक्ष के उपस्थापन में द्वादशदर्शन केसरी जी का न्याय का प्रगाढ मन्थन स्पष्ट होता है । पाश्चात्य मनोवैज्ञानिकों के मत का उद्धार ग्रन्थकार की प्राचीन अर्वाचीन सभी मतों में पैठ को बताता है । ये सभी अद्वैत के ही पोषक सिद्ध होते हैं । (पृ. ७७)

भाषा के प्रयोग के आधार पर सत्यासत्यनिर्णय को असंभव बताते हुये उन्होंने करोति व यतति को नैय्यायिकनय में समानार्थक मानते हुये भी घटं करोति की तरह घटं यतते के प्रयोग का अभाव सटीक मत प्रतिपादित किया है । इसी प्रकार असत् शशविषाण में असत्त्व धर्म कोई नहीं स्वीकारता क्योंकि धर्म बिना धर्मी के कैसे रहेगा । अतः विशिष्टाद्वैतियों का आग्रह कि यदि घटः सन् आदि सत् को सर्वव्यापक अधिष्ठान मानते हो तो घटोऽसन् आदि से असत् को भी अधिष्ठान क्यों न माना जाय आदि दुस्तर्क ही है, क्योंकि यह अनुवृत्ति प्रतीति भ्रान्ति ही है । अभाव को अतिरिक्त मानने पर भी यह नहीं कह सकते कि जैसे सत्ता के बिना घट नहीं रहता वैसे असत्ता के बिना घट नहीं रहता । घट नष्ट होने पर भी सत् बना तो रहता है पर वह घट के अभाव में घट का अधिष्ठान नहीं रहता । गीता में सब को अपने में पिरोया बताकर श्रीकृष्ण ने भी अपने पारमार्थिक सद्रूप का प्रतिपादन

किया है । सर्वत्र चतुर्भुज नारायण तो अनुस्यूत नहीं सिद्ध हो सकता, विशेषतः सभी भक्त जब उसको वैकुण्ठवासी या गोलोक वासी ही स्वीकारते हैं ।

वेद प्रामाण्य पर भी महामण्डलेश्वर जी ने सम्यक् प्रकाश डाला है । विशेषतः वर्त्तमान में अनेक एकदेशी अद्वैती भी शब्द से तत्त्वबोध को मान कर भी वैदिक शब्द को ही बोधक नहीं मानना चाहते । कई लोगों का आक्षेप है कि वैदिक ग्रन्थों का भी अर्थ बोध जब भाषान्तर के बिना नहीं होता तो बोध में साक्षात् कारण भाषान्तर ही प्रधान मानना होगा न कि परम्परा कारण वैदिक शब्द । इन सब बातों को ध्यान में रख तैत्तिरीयशाखा ने वेदों को मनोमय माना है । मंत्रों का मानस जप वाणी के वैखरी जप की अपेक्षा श्रेष्ठ माना है । सुरेश्वराचार्य इसीलिये 'भूयोल्पीयः फलत्त्वञ्च बाह्यमानसयोर्जपे । अतो मानसमुख्यत्वमितरस्यास्तु गौणता' ।। के द्वारा मानस जप की मुख्यता से वेदों का प्रधान अर्थ मानसवृत्ति सिद्ध करते हैं, वाणी द्वारा ग्राह्य या व्यक्त गौण है । स्वामी आनन्दगिरि कहते हैं कि यद्यपि यजुः शब्द बाह्य शब्द राशि में रूढ है तथापि श्रुति प्रामाण्य से रूढि को भी गौण मानना पड़ता है । विशिष्ट मन की वृत्ति ही यजुःशब्द का अर्थ है । स्थान, प्रयत्न, नाद, स्वर, वर्ण, पद; वाक्य विषयक मन की संकल्परूपा एवं उससे भावित वृत्ति ही वह अर्थ है । यह श्रोत्रादि करण द्वारा ग्रहण की जाती है । यह वृत्ति ईश्वर के द्वारा प्रकाशित है । जीव के द्वारा गृहीत है । 'पद-वाक्य-स्वर-स्थान-नाद-वर्णादि-संयुता । यत्नोत्थमानसी वृत्तिर्यजुः संकेतवर्त्मना । ऐश्वरज्ञानसंदृब्धा पदवाक्यानुरंजिता । श्रोत्रादिकरणद्वास्था यजुरित्य-भिधीयते ।।' वेद की नित्यता भी तभी बुद्धिगम्य हो पाती है । चैतन्य विशिष्ट मनोवृत्तियों से अवच्छिन्न होकर वेद कहा जाता है । अतः वेद चैतन्य से अभिन्न होने से नित्य है । चूंकि मनोवृत्तियाँ अधिष्ठान चैतन्य से भिन्न सत्ता वाली नहीं है अतः ब्रह्म ही है । परिच्छेदक वृत्ति के भिन्न होने से मंत्रो में भेद प्रतीत होता है । अतः वेद ब्राह्य जड शब्दों का

समूह नहीं है । धर्म व अधर्म का ज्ञान इसीलिये वे करा सकते हैं । मन में उच्चरित शब्दों को संश्लिष्ट कर अर्थ ग्रहण की सामर्थ्य है । 'सर्वे वेदाश्च यत्रैकं भवन्ति' कहकर स्वयं ही श्रुति आत्मा से वेद का अभेद प्रतिपादन कर रही है । वेद का सांसारिक त्रिविध ताप की आत्यन्तिक निवृत्ति करने वाला होने से यह फरक है । आपात प्रतीति से शब्द सामान्य से वेद अन्य भाषा शब्दों की तरह प्रतीत होने पर भी अनादि स्वभाव वाला होने से भिन्न ही है, व फलतः तो प्रत्यक्ष ही विद्वदनुभव से भिन्न सिद्ध हो रहा है । द्वैतवादी श्रुति की अपेक्षा प्रत्यक्ष को प्रबल मान कर श्रुति के अर्थ से खिलवाड़कर अपनी नास्तिकता बौद्धों से भी अधिक सिद्ध कर रहे हैं यह बड़े अच्छे ढंग से प्रतिपादित किया गया है । चैतन्य सत्य है, उपाधि रूप वर्ण मिथ्या है जैसे अन्तःकरणावच्छिन्न चैतन्य जीव है । उसमें चित्प्राधान्य होने से जीव को कभी मिथ्या नहीं कहते । विशिष्ट्त्वेन चाहे मिथ्या कह भी दें । इसी प्रकार वेद वर्ण विशिष्ट रूप से मिथ्या होने पर भी वस्तुतः चैतन्य रूप से मिथ्या नहीं है । वेद से भिन्न काव्य आदि में वर्ण प्रधान है । जैसे घटावच्छिन्न चैतन्य में घट प्रधान होने से उसे मिथ्या कहा जा सकता है । इस प्रकार का भेद मानना सभी आस्तिकों को इष्ट है । मिथ्या शब्द वेदान्त ग्रंथों में अनिर्वचनीय अर्थ में प्रायशः प्रयुक्त होता है । अतः इसका झूठ अर्थ करके भ्रम में पड़ना ठीक नहीं । जीवन्मुक्त के अनुभव से मिथ्या है ।

अनेक प्रकार से दृश्यत्वादि हेतुओं को दर्शाते हुये नवीन कल्पना कर परिच्छिन्न से अनन्त में न वृद्धि होती है, न क्षय, अतः मिथ्यात्व की सिद्धि गणित शास्त्र एवं अनेक पाश्चात्यदार्शनिकों की शैली की याद दिलाता है । इसी प्रकार विद्यारण्यस्वीमिपादों की तरह व्यावहारिक वह है जो दो या तीन कोटि तक न बाधा जाय, उससे कम में बाध होने पर प्रातिभासिक एवं कभी न बाधा जा सके वह पारमार्थिक है । कहीं मिथ्यात्वनिश्चय बाध होता है तो कहीं अदर्शन बाध है । जीवन्मुक्ति में प्रथम बाध है तो विदेहमोक्ष में द्वितीय । ये सभी विषय अनुभव युक्त

तर्क पर आधारित होने से हृदयस्पर्शी हैं । इसी प्रकार सुषुप्ति में अनुपलब्धि के लिये प्रतियोगी ज्ञान कहाँ से आयेगा । यदि सबेरे की प्रत्यक्षता है तो मध्याह्न में घोड़ा आने पर सबेरे नहीं था यह ज्ञान हो सकता है । सुषुप्ति में जब ज्ञान ही नहीं तो जाग्रत में आने पर भी कैसे पता लगेगा । (पृ. १२९)

सबेरे सोता रहा व दोपहर में घोड़ा देखा तो क्या वह जान जायगा कि सबेरे घोड़ा नहीं था । अतः अधिकरण आदि का प्रत्यक्ष अभाव ज्ञान में कारण मानना पड़ता है जो सुषुप्ति में नहीं है । काल को अधिकरण स्वीकारने पर जो जाग्रत में भी दूर देश में अभाव ज्ञान बन सकता है । इसी प्रकार अनुदित व अनस्तमित सूर्य में पृथिवी के व्यवधान से उदय व अस्त व्यवहार की तरह नित्य संविद में मनोवृत्ति व अज्ञान वृत्ति से ज्ञानोदय आदि व्यवहार है । आधुनिक विज्ञान सम्मत यह दृष्टान्त लेखक ने समुचित उपस्थापन कर विशिष्टाद्वैतियों का मुंह बन्द करने का कार्य किया है । लेखक स्पष्ट करते हैं कि चित्त उपाधि होने पर संवित् आत्मा, वृत्ति उपाधि होने पर संवित् ज्ञान है । अविद्या के कारण वह धर्म व धर्मी के रूप में भासती है । अखण्डरूपसे भासने पर परमानन्द रूप से भासती है जो मोक्ष है । वही संवित् अन्य व्यापक उपाधियों से ब्रह्मा, विष्णु, दुर्गा आदि रूप से तो अल्प उपाधि से गुरु, शिष्य रूप से प्रकाश रही है । अतः अविद्या निवृत्त होने पर गुरु-शिष्य-विष्णु आदि भेद के बाधित होने से गुरु उपदेश नहीं कर सकता आदि शंकायें निर्मूल हो जाती हैं । सभी व्यवस्थाएँ व्यावहारिक हैं । परमार्थतः प्रश्न व उत्तर दोनों ही असंभव हैं । लेशाविद्या की व्यवस्था समझने में आती ही हैं । लेखक ने ईश्वर की दृष्टि ही सृष्टि है कहकर दृष्टिसृष्टि वाद को उपपन्न कर जीव सृष्टि की दृष्टि करता है अतः सृष्टिदृष्टिवाद को भी उपपन्न किया है । (पृ. २०३) इसी प्रकार सौ धागों के कपड़े में से एक धागा नष्ट होने की तरह एक जीव की मुक्ति को बताया है । अविद्या की एकता व अनेकता तो माया में सभी संभव न्याय से संगत है ही । दर्पण का प्रतिबिम्ब चेतन नहीं अतः वहाँ उपदेश नहीं होने पर

भी जीव चेतन है अतः उपदेश संभव हो जाता है । लेशाविद्या को सात्त्विकी माना है अतः अन्धकार रूप न होकर ईश्वर की माया की तरह ही आवरण नहीं करती । इस विषय में लेखक ने विलक्षण दृष्टान्त समुपस्थापित किया है । बरफ अर्थात् ठण्ड से प्रतिबद्ध हुआ पानी मरुभूमि में पड़ने पर भी सूखता नहीं जबकि जल अर्थात् ठण्ढ से अप्रतिबद्ध सूख जाता है उसी प्रकार प्रारब्ध से प्रतिबद्ध कर्म ब्रह्मविद्या से नहीं जलता जबकि संचित व आगामी जल जाता है । ठण्ड का प्रतिबन्धन हटते ही वह जल भी सूख जाता है ।

विद्वान् स्वामीजी उत्कृष्टसाक्षात्कार को ही अविद्या का उच्छेदक मानते हैं । एवं प्रारब्ध उस साक्षात्कार को रोकता है । परन्तु सम्प्रदाय रक्षण के अनुरोध से जीवन्मुक्ति को भी आवश्यक स्वीकारते हैं । अभ्यास के कारण ही यह वैशिष्ट है । इसमें ईश्वर की सर्वज्ञता ही दृष्टान्त है । जीवन्मुक्त का भी लीला से ही व्यवहार होता है । इस प्रकार वेदान्त पर लगाये शतदूषणी के समग्र दोषों का निवारण महामण्डलेश्वर जी महाराज ने मौलिक व शास्त्रीय दोनों ढंगों से किया है । इस ग्रंथ का सम्यगवेक्षण करके अद्वैती व विशिष्टाद्वैती दोनों का तो उपकार होगा ही अनेक साधक भी उपकृत होंगे । हम श्री १००८ महामण्डलेश्वरजी महाराज के दीर्घ जीवन की कामना करते हुये उनसे अनेक ग्रन्थरत्नों की आशा रखते हैं । श्रीदंक्षिणामूर्ति की परम्परा के आप अत्यन्त उज्ज्वल रत्न हैं एवं हमारे परम प्रेमास्पदीय है यह तो सर्वविदित सत्य है । परन्तु यह ग्रन्थ आपकी विशिष्ट रचना होने से भूरिशःप्रशंसनीय है । इति

शंकरभगवत्पादपद्माराधक
**महेशानन्दगिरि**

श्रीशंकरमठ
आबू पर्वत
आषाढ शुक्ल ११, २०५२ वि.

# प्रासङ्गिकम्

**स्वामी विद्यानन्द गिरि जी**
कैलास आश्रम
ऋषिकेश

दार्शनिक जगत् में वाद, जल्प और वितण्डा भेदसे त्रिविध कथा प्रसिद्ध है । जो सिद्धान्त बोध एवं उसकी सुरक्षा के लिए आवश्यक समझी गयी है । इनमें से गुरु शिष्य संवादको वाद कहते हैं । विजिगीषुओं की कथा को जल्प कथा कहते हैं । जिसमें स्वपक्ष स्थापन एवं परपक्ष खण्डन होता है । किन्तु स्वपक्ष स्थापन के बिना ही परपक्ष खण्डन वाली कथा को वितण्डा कीं संज्ञा दी गयी है । वाद कथा में तत्त्वजिज्ञासा से शिष्य का प्रश्न होता है, और तत्त्व बोध के लिए गुरु का उपदेश होता है, दोनों के ही संवाद में निश्छलता होने के कारण तत्त्व का यथार्थ बोध वाद कथा से होता है । इस वाद को भगवद्गीता में भगवान श्रीकृष्णनें "वादः प्रवदतामहम्" इस वाक्यसे अपनी दिव्य विभूतियों में गिनाया है । यह वाद कथा ही तत्त्वबोध का असाधारण कारण है, जो सभी तत्त्व जिज्ञासुओं के लिए उपादेय है ।

जल्प कथा में परपक्ष का खण्डन एवं स्वपक्ष का स्थापन करना पड़ता है, जिसमें तत्त्व बोध के अतिरिक्त तत्त्व बोध की सुरक्षा का विशेष ध्यान रखना पड़ता है, क्योंकि यह गुरु शिष्य संवाद नहीं है, अपितु दो विजिगीषुओं की कथा है । इस कथा के फलस्वरूप दर्शन शास्त्र का समय-समय पर विस्तार होता रहा है । कृषक खेत जोतता है, उसमें बीज बोता है, खाद डालता है, और खेत सींचता है । जिसके फलस्वरूप खेती उपजती है, अन्न पकता है और उससे जीविका चलती है । किन्तु ग्रामीण और वन्य पशु जब उस खेत को हानि पहुँचाने लग

जाते हैं, तब कृषक उसकी सुरक्षा के लिए बाड़ लगाता है, जिससे उस खेती की सुरक्षा होती है। यह हानिकारक जन्तुओं से बचाने के लिए अत्यन्त आवश्यक है। कभी-कभी दैविक प्रकोप के फलस्वरूप टिड्डीदलों से खेती की रक्षा के लिए रासायनिक खाद का उपयोग भी किसान करता है, यह भी सुरक्षा कोटि में आता है। ठीक इसी प्रकार सिद्धान्त एवं तत्त्व बोध की सुरक्षा के लिए जल्प कथा परमावश्यक है। जब सिद्धान्त एवं तत्त्व बोध पर भारतीय आस्तिक प्रतिवादी एवं नास्तिक प्रतिवादि का प्रहार होने लगता है। तब जल्प कथा का आश्रय लेकर सिद्धान्त एवं तत्त्व बोध की रक्षा करना आवश्यक हो जाता है। इस जल्प कथा का आश्रय भगवत्पाद शंकराचार्य जैसे मनीषियों ने भी लिया है। तदनुसार आज के विद्वान मनीषी भी जल्प कथा का आश्रय लेते हैं, एवं लेना भी चाहिए। इसमें तत्त्व जिज्ञासुओं की भी अभिरूचि होती है, क्योंकि आचार्य उपदेश द्वारा प्राप्त तत्त्व बोध की सुरक्षा उसे भी अभीष्ट होता है।

तीसरी वितण्डा कथा है, जिसमें केवल परपक्ष खण्डन ही होता है। स्वपक्ष स्थापन की तो बात नहीं। इसमें चाहे तत्त्व जिज्ञासु अभिरुचि न भी लें, फिर भी प्रतिवादियों के तीव्र प्रहार से सिद्धान्त एवं तत्त्व बोध को बचाने के लिए वितण्डा कथा का आश्रय लेना स्वाभाविक है। इस कथा का आश्रय खण्डनखण्डखाद्य के रचयिता श्री हर्ष जी ने और चित्सुखी के रचयिता चित्सुखाचार्य जी ने चित्सुखी के द्वितीय परिच्छेद में लिया है, जो प्रतिवादियों को मुँहतोड़ उत्तर देने के लिए आवश्यक जान पड़ता है। उपनिषद, गीता एवं ब्रह्मसूत्रादि वाद ग्रन्थ हैं। जिनसे वैदिक सिद्धान्त का ज्ञान एवं तत्त्व बोध होता है। इन ग्रन्थों के भाष्यादि लिखते समय वितण्डा कथा का आश्रय नहीं लिया गया है। क्योंकि इनमें स्वपक्ष स्थापन प्रधान है। पर जब नास्तिकों ने वैदिक सिद्धान्त के ऊपर केवल शुष्क तर्क के बल से गहरा प्रहार किया तो उससे बचाने के लिए श्रीहर्ष आदि मनीषियों को वितण्डा कथा का भी आश्रय लेना

पड़ा ।

प्रकृत में भगवत्पाद आद्यशंकराचार्य जीने प्रस्थानत्रयी के ऊपर जो प्रसन्न एवं गम्भीर भाष्य लिखा है, जिसे आचार्य मुख से अध्ययन किये बिना ही अपनी बुद्धि से समझने का प्रयास जिन विद्वानों ने किया, फलतः– शांकरभाष्य का अभिप्राय न समझने के कारण उसमें उन्हें दोष दीखने लग गये । उन दोषों का संग्रह कर एक पुस्तक बना दी, जिसका नाम शतदूषणी रखा । इस शतदूषणी ग्रन्थ को न देखने वाले पाठक आपततः समझेंगे, कि सौ दोषों को उजागर इस ग्रन्थ में किया गया है पर ग्रन्थ में (६६) छाछठ दोष ही छपे हुए हैं । इनमें अधिकतर पुनरावृत्ति देखी जाती है । इससे यह सिद्ध हो जाता है, कि शतदूषणी नाम अन्वर्थ नहीं है । दोषों का उद्भावन का क्रम भी मनीषिजन अनुमोदित नहीं माना जाएगा । फिर भी प्रसिद्ध शतदूषणी ग्रन्थ में जिस क्रम से दोषों का उद्भावन उसके लेखक ने किया है, उसी क्रम से उसका खण्डन महामहोपध्याय श्री अनंतकृष्ण शास्त्री जी ने किया और उसका नाम शतभूषणी रखा उसके बाद भी अर्द्धविदग्ध लोगों ने अपनी अर्द्धविदग्धता का परिचय देना बन्द नहीं किया । ऐसी स्थिति में यह आवश्यक हो गया था कि एक ऐसे ग्रन्थ रत्न की रचना की जाय जिसमें केवलाद्वैत सिद्धान्त का समुचित निरूपण हो और उस पर प्रतिवादियों की ओर से उद्भावित दोषों का परिहार भी हो जाय । यह कार्य अन्यन्त कठिन था । किन्तु सरस्वती के वरदपुत्र, भगवत्पाद आचार्य श्री शंकर के सिद्धान्त में परिपक्व, वर्तमान दार्शनिक जगत् के मूर्धन्य विद्वान्, द्वादश दर्शन कानन पंचानन, महामण्डलेश्वर अनन्त-श्रीस्वामी काशिकानन्द गिरिजी महाराज ने सहज एवं सरल ढंग से शतदूषणी के प्रहारों का समुचित प्रतिकार किया है । जिसका नाम– अद्वैतपरिशुद्धि रखा गया है ।

शतदूषणी में जिसक्रम से अद्वैत दर्शन पर दोषोद्भावन किये गये हैं । उन दोषों का उद्धार चाहे शतभूषणीग्रन्थ में उस क्रम से नहीं भी किया हो, प्रसङ्गानुसार आगे पीछे भी किया हो किन्तु "अद्वैतपरिशुद्धि"

में निबन्धकार द्वादशदर्शन काननपञ्चानन विद्वद्वरिष्ठ महामण्डलेश्वर अनन्त श्रीस्वामी काशिकानन्दगिरिजी महाराज ने शतदूषणीमें उद्भावित दोषों का उद्धार और शतदूषणीग्रन्थ पर गम्भीर प्रहार प्रायशः शतदूषणी में उल्लेखित क्रमानुसारही किया है । जिससे न केवल चिरचर्चित केवलाद्वैत दर्शन पर उद्भावित दोषों का उद्धार होगा अपितु केवलाद्वैत दर्शन के ईर्ष्यालुओं को सदा सदा के लिए चुनौती होगी । जिसका उत्तर प्रबुद्ध व्यक्ति ढूँढने का प्रयास नही करेगा, अपितु अपनी भूलपर पश्चातापकर उसका सुधार करेगा और अपने अनुयायिओं को भी उसी मार्ग से चलने के लिये प्रेरणा देगा । केवलाद्वैतवादियों का समाज अद्वैत परिशुद्धिनिबन्धकार का चिरकाल तक अधमर्ण रहेगा । क्योंकि इस रचना से केवलाद्वैतवादियों का समाज सदा सदा के लिए गौरवान्वित होगा । ऐसा हमारा विश्वास है ।

इस अद्वैतपरिशुद्धि ग्रन्थ के पढ़ते समय तत्व बोध जिज्ञासुओं को तत्त्व का बोध होगा, किन्तु शतदूषणी ग्रन्थ पर मिथ्या अभिनेवेश रखने वालों को अपना दुराग्रह छोड़ने के लिए विवश होना पड़ेगा । जिसे पढ़ने के बाद निष्पक्ष पाठक स्वयं ही कहेगें, कि शतदूषणी ग्रन्थ दुराग्रह एवं दोषपूर्ण रचा गया है । शतदूषणी में दुराग्रह रखने वाले यदि अपने दुराग्रह का परित्याग कर अद्वैत परिशुद्धि का अनुशीलन करेगें तो उन्हें अवश्य वैदिक सिद्धान्त का बोध होगा और वे उस निष्कंटक राजमार्ग से चलकर स्वयं परमशान्ति एवं परमानन्दस्वरूप परमेश्वर को प्राप्त करेंगे । अन्यथा दुराग्रहवश वे परमार्थ से वंचित ही रह जाएगें । ऐसे लोग वैदिक सिद्धान्त से दूर हटकर स्वयं कल्याण मार्ग से वंचित रहेंगे, और दूसरे भूले भटके को भी उस रास्ते में चलने की प्रेरणा देकर प्रत्यवाय के भागी बनेगें ।

अतः निष्पक्ष पाठकों को हमारी नेक सलाह है, कि वे दुराग्रह छोड़ वैदिक विद्वानों की सन्निधि में जाकर वेद के तात्पर्य का अवगाहन करें ।



# शुभाशंसा

यतिमण्डलमण्डनो मनीषिमूर्धन्यो महामण्डलेश्वरः स्वामीह काशिकायामधिगतन्यायवेदान्तादिनिखिलशास्त्रतलस्पर्शिज्ञानानन्दतयेवान्वर्थाभिधानो हिमगिरिरिवोन्नतधवलयशाः श्रीमत्काशिकानन्दगिरिमहाराजो मोहमय्यामप्यनौ विराजमानो 'यद् वाञ्छन्ति तपोभिरन्यमुनयस्तभिंस्तपस्यन्त्यमी' इति महाकवेरुक्तिमेदानीं वस्तुतश्चरितार्थयन् स्वाध्यायाध्यापनानेकग्रन्थप्रणयनपरायणो वरीवर्तीत्यावेदयन्नाहमतिशये ।

एतेषां न्यायवेदान्तागमादिविषयकाः पञ्चविंशतेरधिकग्रन्थाः मौलिका व्याख्यात्मकाश्च प्रकाशमधिगताः संस्कृतवाङ्मयं विभूषयन्तः सन्तीति चिराय सन्तुष्यति नश्चेतः । स्वामिवर्यैरभिनवः प्रस्तुतोऽयम् 'अद्वैतपरिशुद्धिः' इति नामा ग्रन्थो वाग्विस्तरानपेक्षः स्फुटतया स्वयंप्रकाश इव स्वतो व्याख्यातः निर्मलादर्श इव परिशुद्धाद्वैततत्त्वप्रकाशकतयाऽन्वर्थाभिधानो मनोऽवधानमात्रेणाशु जिज्ञासुजनान् नूनमुपकुर्यादित्यत्र नास्ति सन्देहलेशोऽपि । स्वामिवर्याणां प्रकाण्डवैदुष्यं गद्यपद्योभयविधवाग्वैभवं च तेषां सर्वकृतिषु शक्यते द्रष्टुम् ।

शतदूषणीं कल्पयित्वा प्रतिपक्षिभिरद्वैतवादे प्रक्षिप्ताक्षेपधूलीनां प्रस्तुतग्रन्थमाध्यमेन युक्तिमार्जन्यनुगतैर्निजैर्विमलैः श्लोकजलैः प्रक्षालनेऽतुलं साफल्यमलम्भि स्वामिपादैरिति निर्विचिकित्सं शक्यते वक्तुम् । प्रतिश्लोकमव्यवधानेन पूर्वोत्तरपक्षरोरुभयोः समावेशस्य स्पृहणीयां पद्धतिमाधृत्य स्वामिवर्यैरध्येतृणामद्वैततत्त्वबोधो नितरां सरलः कृतः । इत्थञ्चैतेषां कृतिरियं श्रवणमननयोः संक्षिप्तेनापि पूर्णेन कलेवरेण सह पाठकानां समक्षमास्ते । अस्यां कृतौ अद्वैतवेदान्तस्य समस्तसिद्धान्ताः समासतः समाहिताः सन्ति ।

शब्दजन्यप्रत्यक्षनिरूपणप्रसङ्गे तार्किकमतनिराकरणप्रकारः काञ्चिदभिनवां रीतिमञ्चति । स्थलान्तरेष्वपि विषयसमर्थने उपस्थापिता युक्तयो

नूतनाश्चाशु हृदयस्पर्शिन्यश्च सन्ति । यथा च प्रत्यक्षापेक्षया शास्त्र-प्राबल्यमित्यादिप्रकरणेषु स्फुटमस्ति ।

जीवेश्वरभेदभङ्गप्रकरणेऽपूर्वामाशु हृदयग्राहिणीञ्चोपपादनपद्धतिमनुसृत्य दास्यभावरूपाया मुक्तेः श्रुत्यनभिप्रेयताऽत्यन्तसरलतयाऽभिव्यञ्जिता । महावाक्यानां जीवपरैक्ये तात्पर्यमिति निरूपणप्रकरणे उक्तम्–

**शरीरत्वं च पृथ्व्यादेः केवलं पारिभाषिकम् ।**
**चेष्टेन्द्रियार्थाश्रयता नैव तस्येश्वरं प्रति ॥**
**चैत्रो देहं तदन्तःस्थः स्वेच्छया चालयेद् यथा ।**
**तथेशोऽकरणोऽन्तःस्थः स्वेच्छया चालयेज्जगत् ॥ इति ।**

तत्त्वमस्यादिमहावाक्यानि जीवब्रह्मैक्यस्य बोधकानि 'क्षेत्रज्ञं चापि मां विद्धि' इत्येवमादिस्मृतिवचनानि च तस्योपबृंहणानि सन्तीति प्रतिपाद्य–

**'समानाधिकरण्यं न तदर्थाभेदमन्तरा ।**
**देहदेहितया त्वेतदभेदाध्यासहेतुकम् ॥'**

इत्यादिपद्यैः 'अहं देवदत्तः इत्यादिसामानाधिकरण्यव्यवहारोऽध्यास-मूलक इति स्फुटीकृतम् ।

आशास्महे अद्वैतमते सत्स्वपि बहुषु शारीरकभाष्यातिरिक्तेषु खण्डन-खण्डखाद्य–चित्सुख्यद्वैतसिद्धिप्रभृतिग्रन्थेषु स्वामिश्रीकशिकानन्दगिरिमहा-राजानामभिनवमिदमभिनन्दनीयमनुष्ठानमिदानीमपि प्रश्नानां समाधाने श्रौत-सिद्धान्ते संरक्षणे च महद् भूमिकाभावमासादयिष्यतीति शम् ।

निवेदयति

चैत्रपूर्णिमा, **केदारनाथत्रिपाठी**
२०५२ वि. सं. राष्ट्रियपण्डितः (राष्ट्रपतिसंमानितः)
काशिविद्वत्परिषदुपाध्यक्षश्च ।

## श्रीहरिः शरणम्

भव्यानवद्यपरिपूतविचारपूर्ण-
ग्रन्थप्रकाशनविधौ परमादराय ।
सारस्वतप्रणयपूर्णहृदम्बराय
आनन्दकाशिगिरये नतयः शिवाय ॥

*

ज्ञानोत्तुङ्गगिरे शृङ्गाद् धूर्जटेः करुणा परा ।
भागीरथीसमा भाति विद्यते तव भारती ॥

परममाननीया वादिदन्तिपञ्चानना महामण्डलेश्वराः श्रीकाशिकानन्द-गिरियतिवरिष्ठाः प्रणतिपुरःसरं विज्ञाप्यन्ते—

तत्रभवद्भिर्भवद्भिः "अद्वैतपरिशुद्धिः" नाम्नी पुस्तिका विरचिता । विद्वच्छिरोमणीनां कार्यमिदं साम्प्रतमेवेति मे मतिः

एतादृशमद्वैतविवरणं लोककल्याणकामनया हिन्दीभाषाटीकया सह-केनाप्यद्यावधि न विहितम् ।

पुस्तिकेयमनितरसाधारणं मनोहरं रूपमाबिभर्ति । अध्ययनेनास्य पुस्तकस्य ग्रन्थकर्तुः पण्डित्यम्परिश्रमश्च दृग्गोचरीभवति । सरलया शैल्या पूर्वोत्तरपक्षे विशदीकृत्य अद्वैततत्त्वं विशदयन्तीय'मद्वैतपरिशुद्धि'स्तत्त्व-जिज्ञासूनां ज्ञानाभिवर्धने साहाय्यमाचरन्ती विजयतादित्याशासे ।

द्वादशदर्शनकाननपञ्चाननान्तत्रभवतां शब्दप्रवृत्तिमनुरुन्धानाऽद्वैतपरि-शुद्धिः शतदूषणीपरिहारमुद्वहन्ती सपक्षानाह्लादयन्ती, रजसा मध्यंस्था-नभिभावयन्ती, तमसा विपक्षान् विमोहयन्ती, समस्तान्-स्वेच्छया व्यस्यन्ती, (भवदीया "अद्वैतपरिशुद्धिः) क्वचित् सरागान्, क्वचित् सरोषान्, क्वचित् कुत्सितान्, क्वचित् स्मेरान्, क्वचित् दृगन्तान् पातयन्ती प्रख्यापयितु-मात्मानं पुरतोऽस्माकमतिशालीनतया समुपस्थितेति नितरां प्रमोदामहे । दिष्ट्या सेयमचिरादेव सूत्र-भाष्यग्रन्थिनिर्मोकं विधायाद्वैतस्वारस्यं प्रत्याय-येदिति भगवन्तमुमारमणं रमारमणञ्च प्रार्थयामहे ॥

भावत्कः शुभचिन्तकः
**गजाननशास्त्री**

॥ ॐ॥

# नमो नमः श्रीगुरुपादुकाभ्याम्

**ईश्वरो गुरुरात्मेति मूर्तिभेदविभागिने ।**
**व्योमवद्व्याप्तदेहाय दक्षिणामूर्तये नमः ॥**

श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यवर्यैः स्वरूपतो निर्विशेषैरपि द्वादशदर्शनकाननकेशर्यादिनानाविधविशेषसमलङ्कृतैर्महामण्डलेश्वरश्रीकाशिकानन्दस्वामिप्रवरैः प्रणीतेयमद्वैतपरिशुद्धिर्न परं मेऽपितु समेषामेवातीव प्रमोदाधायिकाऽद्वैतपथप्रवर्तिष्णूनां मुमुक्षुजनानाम् ।

अद्वैतवादोऽयं राजपथो नात्र द्वैतमपि किञ्चिद् विरुध्यते । अद्वैतमेव हि सर्वस्यापि द्वैतजातस्योपजीव्यमधीष्ठानभूतमविद्यापरिकल्पितत्वाद्द्वैतसंसृतेः "अयमात्माऽनन्तरोऽबाह्यः कृत्स्नः प्रज्ञानघन एव" "एकमेवाद्वितीयम्" "सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म" "अयमात्मा ब्रह्म सर्वानुभूः" इत्यादिशतशः श्रुतिवाक्यैरुद्घूष्यमाणम् । अत एवान्ते "अधिष्ठानावशेषो हि नाशः कल्पितवस्तुनः" इतिन्यायात्तदेवावशिष्यते—"जीवभावजगद्भावबाधे स्वात्मैवशिष्यते" इत्याद्युक्तेः । किन्तु परिकल्पितमपि द्वैतमद्वैततत्त्वसौधसदस्यारुरुक्षूणां सोपानतयोपयुक्तन्नालीकतामप्यावहति । अत एव शास्त्रेषु ब्रह्मणः सविशेषस्वरूपप्रतिपादनमपि संगच्छते । तदक्तुं कल्पतरुकृद्भिः—

**निर्विशेषं परं ब्रह्म साक्षात्कर्तुमनीश्वराः ।**
**ये मन्दास्तेऽनुकम्प्यन्ते सविशेषनिरूपणैः ॥ इति ।**
**वशीकृते मनस्येषां सगुणब्रह्मशीलनात् ।**
**तदेवाविर्भवेत्साक्षादपेतोपाधिकल्पनम् ॥ इति च ।**

निश्चप्रचमिदं यत्परमार्थन्त्वद्वैतं निर्विशेषतत्त्वमेव सर्वविधबाधविरहितं सर्ववेदान्तमहातात्पर्यविषयीभूतम्—

**वदन्ति तत्तत्त्वविदस्तत्त्वं यज्ज्ञानमद्वयम् ।**
**ब्रह्मेति परमात्मेति भगवानिति शब्द्यते ॥**

इति नानाविधैर्वचोभिरुपगीयमानं द्वैतादिवादिभिरुत्प्रेक्षितैः कर्कशतर्क-शतैरप्यखण्डनीयम् ।

तदुक्तं श्रीमद्भगवत्पादैः– "नासौ नास्ति नाधिगम्यते इति वा शक्यं वदितुं स एष नेति नेत्यात्मशब्दाद् आत्मनश्च प्रत्याख्यातुमशक्यत्वात् । य एव निराकर्ता तस्यैवात्मत्वात्" इति । "आगन्तुकं हि वस्तु निराक्रियते, न स्वरूपम्, य एव हि निराकर्ता, तदेव तस्य स्वरूपं नह्यग्नेरौष्ण्यमग्निना निराक्रियते" इति च ।

यद्यपि "येन केनापि यत्किञ्चित्खण्ड्यते तत्सर्वं सविशेषतया मुख्य-वेदान्तसिद्धान्तबहिर्भूतमेव" "यत्तु सुरगुरुणापि न शक्यं खण्डयितुं तदेव मुख्यो वेदान्तसिद्धान्तः" इत्याचार्यप्रवरोक्ता वस्तुस्थितिः, तथापि निर्विशेष-माक्षिपामि" "निर्विशेषं निराकुर्मः" इत्यादिभ्रमवशात् केषाञ्चिद् धीधना-नामपि तत्र विशेषतः प्रवृतिर्जायमाना न निषेद्धुं सर्वथा शक्या ।

व्यक्तञ्चैतद् यदद्वैतमेव तदितरवादिभिर्लक्ष्यीकृतं निराकर्तव्यतया स्वसिद्धान्तप्रतिपादनापेक्षयाऽऽधिक्येन शतदूषण्यादिग्रन्थप्रबन्धेषु । किन्तु सम्भावितपरद्वेषमूलकतया श्रेयःपरिपन्थितया च तस्याः सरण्या हेयत्व-मेवेति प्रामुख्येन श्रीमद्भगवत्पादीयवेदान्तसिद्धान्तरहस्यमनुसृत्यैव प्राणैषीद् ग्रन्थरत्नमिदं ग्रन्थकारः । तेनैव च तिरस्कृतः परपक्षप्रतिक्षेपव्रातोऽपीति शतदूषणीपरिहाराभिधानमपि नानौचीतिं चुम्बति । अत एव तदनुरूपाण्येव प्रकरणानि परिकल्पितानि ।

तत्र तमेव विदित्वेत्येवकारस्वारस्यान्निर्विशेषतत्त्वज्ञानस्यैव परमप्रयोज-नोपायत्वात्तस्यैव ब्रह्मशब्दमुख्यार्थत्वेऽपि ब्रह्मणः प्रतिज्ञानात्तस्य चानाद्य-विद्यावरणवशाज्जिज्ञास्यत्वमपि संगच्छत इति श्रीमद्भगवत्पादीया सरणि-रनुसृता सम्यक् स्वामिप्रवरैः समारम्भे । तदनु शेषशेषित्वादौ प्रमाण-विरहात् फलजिज्ञास्यादिभेदाच्च पूर्वोत्तरमीमांसयोरेकशास्त्रत्वं "वस्तुतन्त्रे न विज्ञाने" इत्यादिना वस्तुतन्त्रस्य ज्ञानस्य विधेयत्वञ्च निरस्याज्ञानलेशवशाद् बाधितानुवृत्त्यैवोपदेशाद्युपपत्तिः समर्थिता ।

ततो विविदिषासाधनयज्ञादिना विशुद्धसत्त्वस्य साधनचतुष्टयसम्पन्न-स्याधिकारिणः प्रमाणादीनां सत्त्वानभ्युपगमेऽपि कथाधिकारं निरूप्य शब्द-जन्यस्यापि ज्ञानस्य प्रत्यक्षत्वं ब्रह्मणो निर्विशेषत्वमवेद्यत्वन्नित्यसंवित्स्वरूपत्वं निर्विकारत्वं साक्षित्वमद्वितीयमज्ञानाश्रयत्वं तत्रैव वेदान्तस्य प्रामाण्यम-खण्डार्थत्वं महावाक्यानां ब्रह्मात्मैक्ये तात्पर्यं जगतो नानाविधैः प्रमाणैर्मिथ्यात्वं जीवब्रह्मणोर्जीवानाञ्च पारस्परिकभेदस्याविद्यकत्वमवि-द्याया भावरूपत्वमनिर्वचनीयत्वं तन्निवृत्त्यात्मकं मोक्षस्वरूपञ्चेति सर्वेऽपि वेदान्तसिद्धान्तसिद्धा प्रसिद्धतमाः प्रमुखाः पदार्थाः सम्यग् विवेचिताः श्रीस्वामिवर्य्यैः ।

यद्यप्यत्र श्रीमदनन्तकृष्णशास्त्रिणामप्यस्ति सत्प्रयासः शतभूषणीनाम्ना-प्रसिद्धोऽवलोकितश्च मयकातथाप्यत्र गद्यपद्यात्मकं प्रकारान्तरं मनोरमं युक्त्यन्तरञ्च स्वोपज्ञं परिकल्प्य विरचितं ग्रन्थरत्नमिदं ततोऽप्यधिकं वेदान्ततत्त्वप्रतिपत्तिसाधनं भवेदद्वैतवेदान्ताध्येतॄणां तदध्यापकानाञ्च विदुषा-मिति द्रढियान्नो विश्वासः । लघुकायात्मकेऽप्येकस्मिन्नेव पद्ये प्रायः स्वपक्षसाधनपरपक्षनिराकरणाभ्यामद्वैतवेदान्ततत्त्वार्थमुपपादयन्तः श्रीस्वामि-पादाः संस्कृतभाषयाऽनुद्यापि पर्याप्तममन्वाना विशेषत आधुनिका अपि वेदान्ततत्त्वजिज्ञासवस्तदीयस्तत्त्वरहस्यं सुगमतयाऽवगच्छेयुरितिमनीषयैव सरसया सरलया हिन्दीभाषयाप्यलञ्चक्रुः ।

अन्ते चाहं ग्रन्थरत्नस्यास्य सर्वत्राप्रतिहतं प्रचारं प्रसारञ्च कामयमानो भगवन्तमकारणानुग्रहैकवपुषं विश्वगुरुं श्रीश्रीविश्वेश्वरं प्रार्थये यत्स-मादरणीयाः श्रीस्वामिप्रवराः स्वस्था ईदृशेन लोकोपकारिणा कार्येण सर्वदैवोपकुर्वन्तु मुमुक्षुजनानिति ।

**प्रो. सुधांशुशेखरशास्त्री**
का. हि. वि. वि.
वाराणसी
२०५२ वै. जे. शु. ११

# निवेदनम्

घोरेऽस्मिन् कलहप्रिये कलियुगे कामार्थतन्त्रे भृशं
भक्तिज्ञानविरागकर्मरहिते शोकार्णवे मज्जताम् ।
स्वात्मानन्दचिदेकरूपतरणी नित्या दृढा शोभते
वाणी वेदमयी यतीन्द्रविदुषः श्रीकाशिकास्वामिनः ॥ १ ॥

श्रीकाशिकायतिवरस्य पवित्रवाचः
वेदान्तसारनिवहाः कलिकालताप्तान् ।
सन्तर्पयन्ति नितरां च विबोधयन्ति
नित्यं सुखं परचिदात्मनि बोधरूपम् ॥ २ ॥

श्रुतवता प्रतिभानवताऽखिलः
सुकृत एष निबन्धचयो महान् ।
सकलशोकहरो जगतामयं
हिततमस्ततमस्तमसोऽपहः ॥ ३ ॥

गम्भीरविस्तीर्ण मपारमब्धिधिं
श्रीकाशिकानन्दयतिप्रबन्धम् ।
को वाधिगन्तुं सहसा समर्थः
समस्थितं बुद्धिबलोऽपि विद्वान् ॥ ४ ॥

समस्तविद्यामधिकाशि काशिका
यतीश्वरः स्वप्रतिभाप्रकाशतः ।
यशांसि वाग्मित्वनिगूढगाहनं
गुणान् पराँश्चात्मगुणैः स लब्धवान् ॥ ५ ॥

विरच्य वेदान्तनिबन्धसंचयान्
आबाधधीर्द्वादशदर्शनादिषु ।
अखण्डवृत्तिः परमात्मनि स्थितः
जयत्यसौ वाग्घरिकाशिकायतिः ॥ ६ ॥

तमःसु भेदप्रभवेषु नूनं

श्रीकाशिकानन्दविभाकरेण ।
छिन्नेषु भिन्ना हतलोचनास्ते
शमं लभन्ते न च भेदिलोकाः ॥ ७ ॥

कुतर्कजालैः कुमतिप्रसूतैः
प्रच्छन्नमद्वैतमतं विशुद्धम् ।
श्रीकाशिकानन्दयतेः प्रतापात्
विद्योतितं तन्नितरां चकास्ति ॥ ८ ॥

सर्वदर्शनकान्तारे स्वच्छन्दं प्रविहारिणम् ।
काशिकाकेहरिं श्रुत्वा विलीना वादिनो मृगाः ॥ ९ ॥

अद्वैतग्रन्थगूढेऽप्रतिहतगतयो ग्रन्थिजाले क्रमन्ते
निःशङ्कं हृष्टचित्ता इति परकरिणो विद्रुता भीतिमन्तः ।
स्वं स्वं शास्त्रं वनं ते शरणमधिगता नो स्थितिं संलभन्ते
तत्राप्येते प्रविष्टा विनदनकुशलाः काशिकानन्दसिंहाः ॥ १० ॥

वाचः स्तुतिः—

वहन्ती निर्बाधं विषमगिरिदुर्गेषु पथिषु
प्रसन्ना गम्भीरा हरिपदभवा शंकरगता ।
सुधाधाराऽधृष्या परमपुरुषार्थं प्रदधती
पवित्रा वाग् गङ्गा जयति विमला मङ्गलयतेः ॥ ११ ॥

वाक्यप्रमाणपदगाः प्रबलोपपन्नाः
भेदोरसि प्रहितलक्षपदप्रहाराः ।
सद्युक्तिभिः क्षततमःशतदूषणीकाः
श्रीकाशिकायतिवरस्य जयन्ति वाचः ॥ १२ ॥

छन्दोमयी विविधदर्शनकाननेषु
हृष्टा प्रसन्नवदना विचरत्यशङ्का ।
अद्वैततत्त्वमहिता दधती सुचित्तं
श्रीकाशिकायतिवरस्य विभाति वाणी ॥ १३ ॥

कारिकावैशिष्ट्यम्—

राजन्ते स्फुटगूढार्थाः शारीरकपदानुगाः ।
वैङ्कटीः समतिक्रम्य काशिकानन्दकारिकाः ॥ १४ ॥

शब्दाडम्बररहिता हेतुवाक्यविभूषिताः ।
श्रुतिस्मृतिमताः श्लिष्टाः प्रतिभाभिनवोद्गता ॥ १५ ॥

कवित्वललिताः सर्वशास्त्रपाण्डित्यमण्डिताः ।
महार्हमणिभिः श्लोकैः गुम्फिता वृत्तविस्तराः ॥ १६ ॥

निदर्शयन्त्यः संक्षेपशारीरकपथं परम् ।
परेषां वृत्तसम्पन्नां पद्धतिमधिशेरते ॥ १७ ॥

अहो त्रिमुनिसंशुद्धा विद्वच्चित्तमनोहराः ।
सरला ललिता गूढा गभीराश्चार्थपेशलाः ॥ १८ ॥

दुर्भेद्याः क्वचिदत्यन्तसूक्ष्मार्था विबुधैरपि ।
अलङ्घ्या नाधिगम्याश्च बुधैरल्पमतिश्रुतैः ॥ १९ ॥

स्वाभिधेयेष्वसंदिग्धाः प्रमाणप्रवणा नवाः ।
ओजःप्रसादमाधुर्यगुणाढ्या हृदयङ्गमाः ॥ २० ॥

विजयन्ते विजेष्यन्ते ध्रुवमेताः सुकारिकाः ।
विदुषो मङ्गलयतेः काशिकाख्यस्य धीमतः ॥ २१ ॥

शतं वेङ्कटनाथेन दूषितं शाङ्करं मतम् ।
सहस्रं काशिकानन्दो दूषयामास तन्मतम् ॥ २२ ॥

अद्वैतपरिशुद्धिः—

अद्वैततत्त्वस्य परात्मनः का
स्वयं विशुद्धस्य च नाम शुद्धिः ।
ग्रन्थेन विद्वान् खलु काशिकाख्यः
रामानुजध्वान्तमपाकरोत् सः ॥ २३ ॥

निर्विशेषस्य शुद्धस्य जिज्ञास्यत्वं परात्मनः ।
ज्ञानाविधेयता शब्दजन्यज्ञानापरोक्षता ॥ २४ ॥

मीमांसयोरैकशास्त्र्यमेकत्वं संविदात्मनोः ।
संविदो निर्विकारत्वं नित्यत्वादिकमेव च ॥ २५ ॥

जीवेश्वरभिदाभङ्गः जीवाणुत्वनिवारणम् ।
तिरोधानोपपत्तिश्चाखण्डवाक्यार्थसाधनम् ॥ २६ ॥

मिथ्यात्वं जगतो ब्रह्म विवर्तादिकमेव च ।
एवमद्वैतवेदान्तसिद्धान्ताः प्रतिपादिताः ॥ २७ ॥

युक्तिभिरुपपन्नाभिः श्रुतिभिःस्मृतिभिस्तथा ।
परदुर्मतिदुस्तर्कैस्तमोभिरावृताः परैः ॥ २८ ॥

शास्त्रवैदग्ध्यसंभेद्यं श्लोकवाक्यं यतेर्लघु ।
वह्वर्थं सारसंभासि द्वैतच्छिच्चित्तशोधकम् ॥ २९ ॥

स्वोपज्ञटीकाग्रन्थस्य विस्पष्टा शोभतेतराम् ।
पूर्वोत्तरपक्षमता नवाभिर्युक्तिभिर्वृता ॥ ३० ॥

सद्दर्शनं शुभ्रमतिः पाण्डित्यं स्वं तलान्तगम् ।
प्रयोगवित्त्वं सुस्पष्टं कवित्वं विषयज्ञता ॥ ३१ ॥

उत्तरोत्तरयुक्तिश्च परोक्तिच्छेदिकौशलम् ।
एतदन्यच्च वैशिष्ट्यं ग्रन्थेऽस्मिन् परिलक्ष्यते ॥ ३२ ॥

काशिकानन्दयतिना वैदुष्यं दधता परम् ।
अद्वैतपरिशुद्ध्याख्ये ग्रथिते श्रमयत्नतः ॥ ३३ ॥

एतस्य ग्रन्थरत्नस्य तत् कर्तुर्विदुषोऽपि च ।
यशःसाफल्यविजयं मुदिताः कामयामहे ॥ ३४ ॥

द्वादशदर्शनसंग्रहः —

आर्याविंशतिशतकप्रबद्धः संग्रहो महान् ।
द्वादशदर्शनानां श्रीकाशिकाकृतिरीड्यते ॥ ३५ ॥

तत्तद्दर्शनसिद्धान्तं दर्शयत्तद् यथामतम् ।
चमत्करोति चेतांसि ग्रन्थरत्नं सतां जयत् ॥ ३६ ॥

अद्वैततर्कप्रतिविद्धगात्राः
परे द्रुता द्वैतवनं प्रविष्टाः ।
तत्राप्यहो नो विविदुः शमं ते
श्रीकाशिकाकेहरि-धर्षणेन ॥ ३७ ॥

संक्षेपतो द्वादशदर्शनानां
यथार्थमाख्यानमुदारवाचा ।

रामानुजादेरपि सम्मतं यत्
सभक्तितत्त्वं समदर्शयत् सः ॥ ३८ ॥

लोकायतं यत् सकलैर्विनिन्द्यं
समुद्धृतं राष्ट्रहिताय सम्यक् ।
प्रत्यक्षलोकस्य हिताय चैतद्
विलक्षणस्वप्रतिभाबलेन ॥ ३९ ॥

श्रीकाशिकानन्दगिरेः प्रभूता
सरस्वती शास्त्रपथे वहन्ती ।
पुनाति लोकत्रयमद्भुता सा
गङ्गेव पुण्यां विमलप्रभावा ॥ ४० ॥

लोकायतमतं लोकाभ्युदयाय प्रदर्शितम् ।
जैनं तपोऽर्थं वैराग्यसिद्ध्यर्थं सौगतं मतम् ॥ ४१ ॥

काणादं गौतमं साख्यं विवेकार्थं विवेचितम् ।
भक्तये विविधं प्रोक्तं वैष्णवं तद् विशेषतः ॥ ४२ ॥

योगश्चित्तविशुद्ध्यर्थं कर्म पापक्षयाय वै ।
अद्वैतं मुक्तये प्रोक्तं ग्रन्थे दर्शनसंग्रहे ॥ ४३ ॥

सर्वाचार्यनमस्कारपुरःसरवचोऽमृतैः ।
तन्मतं संगमयता चिदद्वैतसुखात्मनि ॥ ४४ ॥

साधनान्येव विविधान्यन्यानि दर्शनानि च ।
द्रष्टव्यमेकमद्वैतमिति तत्त्वं निदर्शितम् ॥ ४५ ॥

भक्त्या लभ्यस्त्वसावात्मेत्यन्ते भक्तिः प्रदर्शिता ।
विदुषा वादकथया महता यतिना धिया ॥ ४६ ॥

सर्वसारदृशा प्रेयःश्रेयोर्थं संग्रहः कृतः ।
एवमन्यत्र दुर्लभ्यः सर्वदृष्टिसमन्वयः ॥ ४७ ॥

स्पष्टं निराग्रहं सम्यग् व्याख्यानञ्चापि सम्मतम् ।
अद्वैतदृष्टिस्तत्रापि राजते यतिसम्मता ॥ ४८ ॥

**कठोपनिषत्प्रवचनसन्दर्भः—**

प्रसादवैदुष्यगुणैरुपेतं
हिताय लोकस्य च काठकस्य ।
व्याख्यानमत्यद्भुतमस्ति हिन्द्यां
पदार्थव्यक्तिस्फुटमिष्टबोधम् ॥ ४९ ॥

पदच्छेदपदार्थोक्तिशास्त्रव्युत्पत्तियोगतः ।
सदृष्टान्तमनोहारि सर्वग्राहि सुभाषितम् ॥ ५० ॥

कठप्रवचनं चारु संसारार्णवतारणम् ।
आत्मज्ञानरसं रम्यं काशिकायतिना कृतम् ॥ ५१ ॥

**ईशावास्योपनिषद्वार्त्तिकम्—**

वार्त्तिकं रचितं नूनं स्वोपज्ञं पूर्वसम्मतम् ।
ईशावास्योपनिषदो विद्भिः साश्चर्यमीक्षितम् ॥ ५२ ॥

"एवमीशा जगद् वास्यमित्येवमिह बोधिते
विधेयस्तेन वाक्येन न ज्ञानं नापि वासनम्" ॥ ५३ ॥

इत्येवं पदललिता गूढार्था शाङ्करमतम् ।
रक्षन्ती कारिका भाति युक्तिभिरुपपत्तिभिः ॥ ५४ ॥

अद्भुतं तस्य पाण्डित्यं वैदुष्यं प्रतिभाधनम् ।
श्रीकाशिकागिरेः श्लोकबद्धसिद्धा सरस्वती ॥ ५५ ॥

प्रो. पारसनाथद्विवेदी
वेदान्तविभागे
सङ्कायाध्यक्षः
दर्शनसङ्काये
सं. सं. वि. वि. वाराणसी

●

# भूमिका

अद्वैत सिद्धान्त के प्रति आस्था भारतीय जनता में चिरकालसे जड़ जमाये हुए थी और अभी-भी उस सिद्धान्तके अनुयायियों की संख्या अन्य की अपेक्षा अधिक ही है। प्राचीन समय में अद्वैतका महत्व सर्वोपरि था, यहाँ तक कि अद्वैत पद भी लोगों को बड़ा प्रिय लगता था। इसी कारण द्वैतवादी भी- श्रीमत् रामानुज-निम्बार्क आदि– अपने-अपने दर्शनों के नामों के साथ अद्वैत पद जोड़कर गौरवका अनुभव करने लगे। जैसे विशिष्टाद्वैत, द्वैताद्वैत, शुद्धाद्वैत आदि। भले ही उनको विशिष्टं च विशिष्टं विशिष्टे तयोरद्वैतं विशिष्टाद्वैतम् अथवा शरीरशरीरिभावेन विशिष्टं सद् अद्वैतं इत्यादि रीति अत्यन्त क्लेशसे शब्दार्थ करना पड़ा। अद्वैतपदके गौरव में मुख्य कारण यही था कि वेदान्तदर्शनों के मूल उपनिषदों में अद्वैतकी चर्चा जगह-जगह आयी है–"एकमेवाद्वितीयं" "नेह नानास्ति किंचन" "यत्र हि द्वैतमिव भवति" "यत्र त्वस्य सर्वमात्मैवाभूत्" "शान्तं शिवमद्वैतं चतुर्थं मन्यन्ते" इत्यादि। इनमें स्पष्ट अद्वैतवर्णन है। इन श्रुतियों का समर्थन करनेवाले स्मृतिपुराणवचन भी असंख्य हैं। सन्त महात्मा भी अद्वैत सिद्धान्तका ही प्रचार करते रहे जो आज भी वैसे दिखाई पड़ते हैं। कुल मिलाकर पूरे भारतीय-जन-मानस पर अद्वैतसिद्धान्त ही छाया हुआ था जिसकी छाप आज भी विद्यमान है।

अद्वैतसिद्धान्त श्रद्धा एवं बुद्धिका अन्तिम निष्कर्ष है। मानवता (मनन) का चरम परिणाम है। पुरुषकार (पुरुषार्थ) का चरम लक्ष्य है। केवल बुद्धि (तर्क) से नहीं, और केवल श्रद्धासे भी नहीं, दोनों के सामञ्जस्यसे ही यहांतक पहुंचा जा सकता है। केवल बुद्धिबल (तर्क) का अवलम्बन करनेवाले बौद्ध बहुत दूरतक साथ चलनेके बाद भटक गये और अन्तमें शून्यवाद के अन्धकारमें जा गिरे। जहाँ से आगे उनको कुछ सूझा नहीं। केवल श्रद्धाको लेकर चलनेवाले सामान्य जन अपने गुरुओंके बताये हुए मार्ग-कुमार्गमें चलकर हजारों मत-मतान्तरमें बँट गये

और कलह, ईर्ष्या एवं परासहिष्णुताके कंटीले जंगलमें जा फंसे। तभी तो मनुको कहना पड़ा था—"यस्तर्केणानुसन्धत्ते स धर्मं वेद नेतरः" तर्कयुक्त विचारसे ही धर्मका यथार्थज्ञान हो सकता है।

## बौद्धमत एवं वेदान्तमतमें अन्तर

बुद्धका एक नाम यद्यपि अद्वयवादी भी है परंतु वह श्रौत अद्वितीय अर्थमें नहीं है। एकका निषेध करते तो अनेकवादी कहना पड़ता तब उसका अर्थ बहुवादी हो जाता। अबहुवादी कहते तो बहुत न होनेपर भी दो तो हो ही सकते थे। क्योंकि संस्कृतमें दो को 'बहु' नहीं कहते। अतः अद्वयवादी कहा। (षडभिज्ञो दशबलोऽद्वयवादी विनायकः इत्यादि बुद्ध-पर्यायमें पढ़े गये हैं।) अद्वयका अर्थ है परस्परविरुद्ध दोसे भिन्न। भाव और अभाव दोनों परस्पर विरुद्ध हैं। इन दोनोंसे भिन्न है शून्य। घट भी नहीं और घटाभाव भी नहीं। तब क्या होगा? शून्य ही तो होगा। उस शून्य सिद्धान्तको माननेवाला अद्वयवादी है।

आजकलके कुछ बौद्धानुयायी मनीषीगण नागार्जुनको

**"सदसत्सदसच्चेति यस्य पक्षो न विद्यते"**

—सत् असत् या सदसत् ये तीन पक्ष जिसके नहीं यह उद्धरण और

**"न सन्नासन्न सदसद्धर्मो निर्वर्तते यदा"**

—कार्य सत नहीं असत् नहीं और सदसत् भी नहीं और कारण भी सत्, असत् या सदसत् नहीं यह उद्धरण देकर कहते हैं कि बौद्ध शून्यवादी नहीं थे, क्योंकि असत् का भी निषेध किया है। किन्तु ये नवीन विचारक बौद्धसिद्धान्तसे पूर्ण परिचित नहीं दीखते। उक्त वचनों में सत् का भाव और असत् का अभाव अर्थ है। भाव और अभाव का निषेध किया है शून्यका नहीं इसलिये—

**"तस्मान्न भावो नाभावो निर्वाणमिति युज्यते"**

इस प्रकार अन्यत्र भाव और अभाव शब्द से वर्णन किया है। तात्पर्य यही कि भावाभावविलक्षण शून्य ही बौद्धोंको अभिप्रेत है। अतएव वेदान्तमतसे तुलना करना भी भारी भूल है। वेदान्त तो सत्, चित्

आनन्द, पूर्णतत्त्वका प्रतिपादन करता है। कहां पूर्णता और कहां शून्यता ? आकाश-जमीनका फरक नहीं, आकाश-पातालका फरक है। इस शून्यवादमें वे कैसे पहुँचे ? इसका कारण आचार्य शंकर यही कहते हैं–"अनादृत्य श्रुतिं" श्रुतिका अनादर किया। तथा श्रद्धाका परित्याग किया, केवल तर्कपर आश्रित रहे। बुद्धिबलपर ही आश्रित रहे। "अनुमानैकचक्षुषः" ऐसा विशेषण उनके लिये दिया।

"अनादृत्य श्रुतिं मौर्ख्यादिमे बौद्धास्तमस्विनः।
आपेदिरे निरात्मत्वमनुमानैकचक्षुषः॥"

## वैष्णवादिमत

दूसरी ओर केवल श्रद्धालुओं की बात है। श्रद्धाका होना परम आवश्यक है। श्रद्धासे ही परमार्थतत्त्वका बोध प्राप्त होता है किन्तु वह श्रद्धा अन्ध हो जाती है, अन्धश्रद्धा हो जाती है तो अनर्थका कारण बन जाती है। अपनेको गुरु कहलाकर स्वार्थ सिद्ध करनेवाले कुछ पाखण्डवादियों ने भक्तिको माध्यम बनाकर अपनी बुद्धि का दुरुपयोग किया और दूसरोंकी बुद्धिको कुण्ठितकर निष्क्रिय बना दिया। वे गुरुलोग यहां तक बोल गये कि भक्तिके लिये वेदान्तका अध्ययन करना ही एक बड़ा भारी प्रतिबन्धक है। इन गुरुओंने अपने शिष्यों को बताया कि दूसरे किसीके पास जाना नहीं, उपदेश सुनना नहीं, अनन्याश्रयी होकर हमारे पास ही आओ। इन्हींको लक्ष्यकर गोस्वामीजीने भी कहा–

"श्रुतिसम्मत हरिभक्तिपथ संजुत विरति विवेक।
तेहिं न चलहिं नर मोहबस कल्पहिं पंथ अनेक॥"

इन गुरुओंने "न ज्ञानं न च वैराग्यं प्रायः श्रेयो भवेदिह" इत्यादि वचनोंको आगे कर लोगोंको वेदाध्ययनसे विमुख किया। शास्त्रश्रवणसे दूर रखा। इन भक्तोंने भी वेदशास्त्रोंको तो सर्वथा त्याग दिया, अपने अपने गुरुओंके बनाये हुए छोटे मोटे ग्रन्थोंको ही सर्वोपरि माना। उन पुस्तकों को भी पढ़नेकी आवश्यकता नहीं केवल दर्शन-पूजनादिसे ही कृतकृत्यता समझी गयी। उसीको लेकर ये भक्त दूसरोंको निकृष्ट और

अपनेको उत्कृष्ट समझने लगे। इसने कंठी नहीं बांधी, यह नीच है, इसका पानी नहीं पीना चाहिये। हम उत्कृष्ट हैं इत्यादि। जहां "तृणादपि सुनीचेन" की नम्रताकी आवश्यकता है वहां वे अपनेको सर्वोपरि मानने लगे। वैष्णव कहते हैं हम ही सही हैं, हमारा ही मार्ग श्रेष्ठ है, अन्य सब असुर हैं। इसके विपरीत शैव कहते हैं कि हम ही वास्तविक मार्गपर हैं, बाकी सब पथभ्रष्ट हैं। यही स्थिति अन्य पन्थवादियोंकी भी है। ये क्षुद्रगुरु यहां तक कहते हैं कि अनन्यभावके बिना भगवत्प्राप्ति नहीं हो सकती। दूसरे गुरुओंके पास जाओगे, उनके वचन सुनोगे, उनको प्रणाम करोगे तो भी तुम भ्रष्ट हो जाओगे, भगवानके क्रोधका पात्र बनकर नष्ट हो जाओगे, नरक में गिरोगे इत्यादि।

आज हिन्दुसमाज सैकड़ों पंथोंमें बँटा हुआ है। ईर्ष्या-द्वेषके कारण ये पंथवाले एक दूसरेके खूनके प्यासे तक बन गये हैं। फलतः समाज इतना अधिक कमजोर हो गया कि प्रथम अरब देशोंसे आये हुए मुट्ठीभर यवनोंने बुरी तरह इसे परास्त किया और बादमें यह कूटनीतिज्ञ अंग्रेजोंसे और अधिक मात खा गया। परलोककी बात तो दूर इहलोकमें भी गया बीता समाज बन गया और हजारों वर्षतक पराधीन रहा। अत एव केवल श्रद्धा भी खतरनाक ही है, बुद्धिवाद परम आवश्यक है।

## आचार्य शंकरके द्वारा भारतीयोंमें एकताकी स्थापना

आचार्य शंकरसे पूर्व भी कुछ ऐसी परिस्थिति उत्पन्न हो गयी थी। फरक इतना ही था कि उस समय तान्त्रिकों का बोलबाला था। लोग भैरव-भैरवी आदिके चक्करमें पड़े हुए थे। थोड़े बहुत शैववैष्णववादि भी थे। बौद्धोंकी बढ़ती हुई बाढ़ ने इन सबको दबा रखा था। आचार्यको उस समय दो काम करने पड़े थे। एक तो बौद्धोंकी बढ़ती हुई बाढ़को रोकना और दूसरा सनातनियोंको एक सूत्रमें बांधना। अर्थात् बुद्धिबलको श्रद्धाके साथ जोड़ना और श्रद्धाको बुद्धिबलके साथ बांधना। ये दोनों काम उन्होंने अद्वैतवादके द्वारा सफलताके साथ संपन्न किया। पूर्ण परमात्माका प्रतिपादन लोगोंको इतना अधिक जँच गया कि उनको ऐसा लगने लगा कि अंधकारमें पड़े हुए हमें चिराग मिला। भविष्यकी

अनन्तकालीन शून्यतारूपी निराशाभरी खाईसे ऊपर उठनेका गुणावलम्बन (लिफ्ट) मिला। लोगोंको ऐसा लगा कि यह अद्वैत सिद्धान्त परिपूर्ण आनन्द आकाशमें विचरण करनेका विमान है। निराशासे वे आशावादमें आ गये। अल्प समयमें ही बौद्धोंका शून्यवादी किला ढह गया। अद्वैतके विशाल प्रासाद में लोगों को विश्राम मिला। दूसरी ओर शैव वैष्णवादि शिव विष्णु आदि पर स्थित श्रद्धा पर आंचके आनेके सन्देहसे परे होकर निजनिज इष्टदेवोंकी भक्ति करते हुए ही अद्वैतकी ओर बढ़े। इस प्रकार श्रद्धा और बुद्धिका समन्वय करते हुए यह अद्वैतवाद कुछ शतकतक पूरे भारतवर्ष में फला-फूला।

दोनोंका समन्वय बहुत अधिक लंबे समयतक नहीं चल सका। वह स्थायी नहीं हुआ। आचार्य शंकरके दो तीन शतकके बाद फिरसे दोनोंका बिलगाव शुरू हो गया। स्थार्थी गुरुओंने शिष्योंको फिरसे अंधश्रद्धा में ढकेलकर बुद्धिसे दूर किया। वही शैव-वैष्णवादिकलह पुनः उग्र हो उठा जो आजतक अपना अस्तित्व बनाये हुए है। उसे मिटाने के लिये तार्किकोंने श्रद्धासुमनपर तुषारपात करना भी शुरू किया जैसे वर्तमान-कालीन आर्यसमाजीय आदि। इस बीच आधुनिक वैज्ञानिक युग आया जिसने श्रद्धा एवं शास्त्रीयबुद्धि आदि सबको तहस-नहस किया।

परमार्थ मार्गमें चलनेके लिये इन दोनोंकी ही आवश्यकता है। आधुनिक विज्ञान भौतिक सुखसंपादन करा सकता है किन्तु शान्तिका इसमें अभाव है। वह शान्ति अध्यात्मविज्ञानमें ही है। वर्तमानमें पुनः लोग अध्यात्मकी ओर झुक रहे हैं। जैसे हमने बताया कि इसमें श्रद्धा एवं बुद्धि दोनोंकी आवश्यकता है। उसकी उपेक्षा नहीं हो सकती। मनु महाराज कहते हैं–

"श्रद्दधानः परां विद्यामददीत.........."

श्रद्धापूर्वक परा विद्याको ग्रहण करो दूसरी ओर

"यस्तर्केणानुसंधत्ते स धर्मं वेद"

तर्कसे अनुसंधान करो तो ही धर्मादिका ज्ञान हो सकता है। इन दोनों को लेकर जब चलते हैं तो अन्तिम मंजिलके रूपमें अद्वैत ही नजर आता है,

वही परम विश्रामस्थान दीखने लगता है। तर्कसे द्वैत टिकता नहीं "द्वितीयाद्वै भयं भवति" इस श्रुतिके अनुसार द्वैतमें अभय भी नहीं है। उस द्वैतके निराकरणमें तर्क समर्थ है। परन्तु परम सुख शान्ति तर्कसे नहीं दीखती। वह श्रद्धाविषय श्रुतिमात्रगम्य है। तर्क एवं वेद-श्रद्धा दोनों मिलते हैं तो नेतिनेतिके साथ नित्यविज्ञानानन्दकी स्फुरणा होती है।

## अद्वैतवादका प्रसार

अद्वैतवेदान्तके अतिगहन सिद्धान्तको आचार्य शंकरने दो प्रकारसे लोगोंके संमुख प्रस्तुत किया। शास्त्रमें प्रवेशवाले बुद्धिमानोंके लिये अतिगंभीर भाष्यादि ग्रन्थकी रचना कर उन्हें अद्वैतकी ओर आकृष्ट किया। भाष्योंकी प्रसन्नता और गंभीरताने तत्कालीन विद्वानोंको आश्चर्यमें डाल दिया। वाचस्पति मिश्र जैसे महान् विद्वानों के मुखसे कहलवाया— "भाष्यं प्रसन्नगंभीरं"। आचार्यने सामान्य जनताके लिये सरल प्रकरण-ग्रन्थों का निर्माण किया जो सीधे जनमानसको प्रभावित करते हैं।

श्लोकार्धेन प्रवक्ष्यामि यदुक्तं ग्रन्थकोटिभिः।
ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या जीवो ब्रह्मैव नापरः॥

इत्यादि रीति अति सरल शब्दोंमें वेदान्तसिद्धान्तको उन्होंने अति सुगम बना दिया। इसका परिणाम यह हुआ कि अद्वैतवेदान्त लोगोंको अत्यन्त प्रिय लगा और उस समयकी प्रायः समस्त जनता वेदान्तानुयायी हो गयी। बादमें द्वैतवादके आचार्य अनेकानेक आये। बड़े-बड़े ग्रन्थोंकी रचना उन्होंने भी की। किन्तु वे बुद्धिबलसे जनताको आकर्षित नहीं कर सके। केवल अन्धश्रद्धाको शस्त्र बनाकर वे लोगोंको वशमें करनेकी ओर आगे बढ़े जिसका परिणाम क्या हुआ यह हम देख चुके। विशिष्टाद्वैत, शुद्धा-द्वैत आदिका स्वरूप क्या ? इनमें अन्तर क्या ? यह समान्य जनताको आज भी मालूम नहीं है। कुछ लोग पतला तिलक लगाते हैं। दूसरे चौड़ा तिलक लगाते हैं। अन्य नाकपरसे तिलक प्रारंभ करते है। यही सब विशिष्टाद्वैत, द्वैताद्वैत आदिमें फरक है ऐसा आजके लोग समझते हैं। इससे अधिक, कोई लक्ष्मीनारायणको इष्ट समझते हैं, दूसरे सीतारामको

और तीसरे राधाकृष्णको । इनका भी आपसमें पहले बड़ा झगड़ा चलता था किन्तु कुछ शीर्षस्थ वैष्णव नेताओंने मिलकर यह तय किया कि हम वैष्णव आपसमें न लड़ें ।

## द्वैतवादका प्रचार

एक बात अवश्य हुई कि आचार्य शंकरकी इस सरल प्रक्रियाका उलटा-पुलटा अर्थ लगाकर जनताको दिग्भ्रमित करनेमें द्वैतवादियोंको काफी सफलका मिली । दिग्भ्रमित होना स्वाभाविक भी था । "ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या जीवो ब्रह्मैव" यह सुनते ही विचारकोंके सामने अनेक प्रश्न उपस्थित हो जाते हैं । "ब्रह्म सत्यं" इतना अंश तो प्रायः सभी स्वीकार करते हैं । यद्यपि गहराईसे विचार करनेपर उस अंशमें भी बहुतसे लोग आपत्ति उठा सकते हैं । जिनका निर्देशन मूल ग्रन्थमें पाठक लोग देख लेंगे । तथापि आपात दृष्टिसे सामान्य लोगोंको उसमें कोई विप्रतिपत्ति नहीं है । ठीक है । ब्रह्म सत्य है । किन्तु "जगत् मिथ्या" और "जीवो ब्रह्मैव" यह किस प्रकार ? प्रश्न सीधा उठाते हैं कि ये जो दिखाई दे रहे हैं मकान-सड़क, अन्न-वस्त्र, वृक्ष-लता, धन-संपत्ति, पशु-पक्षी, गाड़ी-विमान आदि ये सब मिथ्या हैं क्या ? विचारक लोग आगे बढ़कर कहने लगते हैं कि यह पुरातन विचार आजके बौद्धिक युगमें निरर्थक हो गया है। आज विज्ञान यहांतक आगे बढ़ गया है कि चन्द्रलोक-मंगललोक आदि-आने जाने लगे । क्या इन सबको मिथ्या कहकर हाथपर हाथ धरे हम बैठे रहें ? या हम भी आगे बढ़ें ? दूसरा प्रश्न यह उठाते हैं कि अपने आपको ब्रह्म समझना उचित है क्या ? क्या हमारे अंदर जगतकी सृष्टि, स्थिति और संहार करनेकी शक्ति है ? अपने आपको महान् समझना ही अभिमान है तो ब्रह्म समझना अभिमानकी पराकाष्ठा नहीं है ? यह एक आत्मवञ्चनामात्र नहीं तो क्या है ? आपात विचारसे उपस्थित होनेवाली इन शंकाओंको ही तर्ककी दीवारसे शुद्ध कर पूर्वपक्षका ऊंचा किला द्वैतवादियोंने खड़ा किया और अद्वैतको निःसार बतानेका प्रयास किया । परन्तु ऐसी कुशंकाओंके कीचड़के उछालने मात्रसे अद्वैत सुवर्णका कुछ नहीं बिगड़ता, थोड़ी देरके लिये आभा कुछ मलिनसी भले ही दीखे, किन्तु

उसे धो डालनेपर वही पहलेवाली चमक अधिक स्पष्ट रूपसे लोगों के संमुख पुनः आ जाती है। वही यह अद्वैतपरिशुद्धि है। जो अद्वैतरत्नको निर्मल बनावे।

## अद्वैतमें अविरोध

सर्वप्रथम यहां यह बताना चाहते हैं कि अद्वैतसिद्धान्तका किसीके साथ विरोध नहीं है। द्वैतवादियोंका केवल भ्रम है कि ये अद्वैती हमारा विरोध करते हैं। जैसे मार-काट दिखानेवाले सिनेमामें ऐसा लगेगा कि हमारे ऊपर मार पड़ेगी। अत एव अविरोध सुनते समय लोग चौंक पड़ते हैं। लोगोंकी धारणा ऐसी है कि अद्वैतमतमें अन्य समस्त मतोंका खण्डन है। खण्डनकारका खण्डन ग्रन्थ इसमें सहायता भी करता है। परन्तु यह ऊपरी बाल्यदृष्टिमात्र है। वस्तुतः अद्वैतका किसीके साथ विरोध नहीं हैं। यह हम आजके समन्वयवादकी आड़में नहीं बतला रहे। किन्तु अद्वैतके परम आचार्योंने ही इस बात की घोषणा कर रखी है। आचार्य गौडपादने माण्डूक्यकारिकामें स्पष्ट बताया है।

"स्वसिद्धन्तव्यवस्थासु द्वैतिनो निश्चिता दृढम्।
परस्परं विरुध्यन्ते तैरयं न विरुध्यते॥"

अपने-अपने सिद्धान्तोंकी जो व्यवस्था है, नियम है उनमें द्वैतवादी निश्चित एवं अनुरक्त होकर इतर मतोंके साथ द्वेष रखते हुए परस्पर विरोध करते हैं। उनके साथ अद्वैतसिद्धान्त का कोई विरोध नहीं है। क्योंकि सब इस अद्वैतके ही अंग हैं।

"अद्वैतं परमार्थो हि द्वैतं तद्भेद उच्यते।
तेषामुभयथा द्वैतं तेनायं न विरुध्यते॥"

अद्वैत परमार्थ है। द्वैत उसीका भेद है, कार्य है। द्वैतवादियोंके लिये वही कार्य परमार्थ है। अतः परमार्थतः एवं अपरमार्थतः द्वैत ही है। अतएव उस द्वैतके साथ हमारा कोई विरोध नहीं है।

"अस्पर्शयोगो वै नाम सर्वसत्त्वसुखो हितः।
अविवादोऽविरुद्धश्च देशितस्तं नमाम्यहम्॥"

